था। इसफर्मको यहांपर सेठ चम्पालालजीने स्थापित किया। सेठ चम्पालालजी सेठ माणिकचन्द्रजीके पुत्र हैं। आप सात भाई थे। इनमेंसे सेठ चम्पालालजी इस समय विद्यमान हैं। बाकी सबका देहावसान होगया है। आपके १० पुत्र हुए जिनमेंसे २ पुत्रोंका देहावसान होगया है। सबसे बड़े रायसाहबभी रामस्वरूपजीने इसफर्मको खूब तरक्की दी थी। आपने सन् १९०६ में यहाँकी एडवर्ड मिलका स्थापन किया था। आपको गव्हर्नमेंटने रायसाहबकी पदवीसे प्रदानकी थी आपका देहावसान सन् १९१६ में हुआ। शेष पुत्रोंमें कुँ० मोतीलालजी और कुँ० तोतालाल दुकानका संचालन करते हैं और कुँ०शांतिलालजी दूसरी जगह दत्तक गये हैं।

इसफर्मका प्रधान व्यवसाय रुईका है। इस समय यह फर्म ब्यावरके बड़े २ रुईके व्यवसाइयोंमें समझी जाती है।

सेठ चम्पालालजीको भी गवर्नमेंटसे रायबहादुरकी पदवी प्राप्तकी है। आपके दूसरे पुत्र श्री कुँवर मोतीलालजीको करीब ५ वर्ष पूर्व गव्हर्नमेंटने रायसाहबकी पदवी प्रदानकी है। सेठ चम्पालालजी यहाँके आनरेरी मजिस्ट्रेट एवं गवर्नमेंट ट्रेभ्हरर हैं।

कुँवर मोतीलालजी सन १९१६ से एडवर्ड मिलके मैनेजिंग डायरेक्टर व चेअरमैनका काम कर रहे हैं आपके समयमें एडवर्ड मिलने आशातीत सफलता प्राप्तकी हैं। कुल ६ लाख ४० हजारकी केपिटलसे यह मिल स्टार्ट हुई थी। इस मिलने एक सालमें ७½ लाख रुपयोंका मुनाफा बतलाया था। इस समय भी जब कि सारे भारतमें इण्डस्ट्रीजकी बहुत गिरी हुई हालत है। इस मिलके ५००) के शेअरका भाव १५०० का है।

यह मील अभीतक प्रति शेअर करीब १७५०) मुनाफा बांट चुकी है। इसके अतिरिक्त आपके द्वारा मैनेजमेंटकी गई सब फेक्टरीजको भी खूब तरक्की मिली है। श्रीयुत मोतीलालजी यहाँकी तिजारत चेम्बर सराफानके चेयरमैन हैं। आपकी फर्मकी ओरसे श्री दिगम्बर जैन महाविद्यालय चाल रहा हैं। इस समय आपकी फर्म नीचे लिखे स्थानोंपर व्यवसाय करती है।

(१) ब्यावर—मेसर्स चम्पालाल रामस्वरूप—यहां आपकी फ़र्मका हेड आफिस है इस फर्म पर बैङ्किग हुंडी चिट्ठी और रुईका व्यवसाय होता है। इसके अतिरिक्त यह फर्म गव्हर्नमेंट टेभ्हरर है। तथा एडवर्ड मिलकी ट्रेभ्हरर एवं बैंकर हैं।

(२) बम्बई—मेसर्स चम्पालाल रामस्वरूप (T. A. Raniwala) कालबादेवी इसफर्मपर बैंङ्किग, कॉटन एव कमीशन एजंसीका काम होता है।

(३) करांचा—मैसर्स चम्पालाल मोतीलाल—Raniwala कॉटन मरचेन्टस बैङ्कर्स कमीशन एजन्टका काम होता है इसके अतिरिक्त नीचे लिखेस्थानोंपर चम्पालाल स्वरूपके नामसे आपकी दूकाने हैं।

(४) अजमेर (५) नसीराबाद (६) केकड़ी (७) सरवाड़ (८) शाहपुरा (९) टोंक

( १० ) भीलवाड़ा ( ११ ) कपासन ( १२ ) सरवाड़ ( १३ ) गंगापुर— ( १४ ) किशनगढ़ ( १५ ) गुलाबपुरा ( १६ ) विजयनगर ( १७ ) हांसी—मेसर्स रामस्वरूप मोहरूलाल

( १८ ) जयनगर ( दरभंगा )—मोतीलाल मोहरूलाल—यहां चांवलका थोक व्यापार होता है।

( १९ ) बोलपुर ( बङ्गाल )—मोतीलाल मोहरूलाल—यहां चांवलका थोक व्यापार होता है।

( २० ) वर्दमान ( बङ्गाल ) तोतालाल रामसरनदास—यहां चावलका थोक व्यापार होता है।

इसके अतिरिक्त और भी कई छोटी २ ब्रांचेंज है।

इस फर्मके नेतृत्वमें नीचे लिखे स्थानोंपर कारखाने चल रहे हैं।

( १ ) मैनेजिङ्ग एजंटस् सेक्रेटरी एण्ड ट्रेभरर एडवर्ड मिल्स लिमिटेड ब्यावर
( २ ) „ „ हेड्रोलिक कॉटन प्रेस कम्पनी ब्यावर
( ३ ) „ „ दी लक्ष्मी कॉटन जीनिंग फैक्टरी ब्यावर
( ४ ) „ „ दी वीर कटन प्रेस कम्पनी विजयनगर ( अजमेर )
( ५ ) मैनेजिङ्ग डायरेक्टर दी प्रभाकर कॉटन जीनिंग फेक्टरी लिमि० नरसीराबाद
( ६ ) मैनेजिंग एजेण्ट दि सरवाड़ काटन जीनिंग फेक्टरी सरवाड़ ( अजमेर )
( ७ ) प्रोप्राइटर रामस्वरूप जैन जीनिंग फेक्टरी कैंकड़ी
( ८ ) मैनेजिंग एजंट दि हेड्रोली काटन प्रसिंग कम्पनी केकड़ी
( ९ ) „ „ दी हाड़ोती काटन प्रेस कम्पनी हाँसी ( हिसार )
( १० ) प्रोप्राइटर रामस्वरूप मोहरूलाल जीनिङ्ग फेक्टरी हांसी ( हिसार )
( ११ ) „ मोतीलाल मोहरीलाल राइस फेक्टरी जयनगर ( दरभंगा )
( १२ ) „ „ „ राईस फ़ेक्टरी बोलपुर ( बंगाल )
( १३ ) „ तोतालाल रामसरन दास „ „ वर्दवान बंगाल

---

## मेसर्स ठाकुरदास खींवराज

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान पोकरन ( जोधपुर स्टेट ) है। आप माहेश्वरी जातिके सज्जन है। इस फर्मको ब्यावरमें स्थापित हुए करीब ५० वर्ष हुए। सेठ खींवराजजी ने इस फर्मको विशेष उत्तेजन दिया। आपने सन् १८८८।८९ में जब कि राजपूतानेमें किसी भी मिलका अस्तित्व न था,ब्यावरमें दि कृष्णा मिल लि० की स्थापना की थी। सेठ खींवराजजीके पश्चात् इस फर्मका कार्य उनके पुत्र सेठ दामोदरदासजीने सम्हाला। आपके तीन चार पुत्र थे पर किसीके जीवित न रहनेके कारण आपने श्रीयुत विट्ठलदासजीको गोद लिया। सेठ दामोदरदासजीका देहावसान संवत् १९७४में हुआ।

श्रीयुत विट्ठलदासजी यहांके आनरेरी मजिस्ट्रेट एवं म्युनिसिपल कमिश्नर हैं। कृष्णा मिलमें आपके हाथोंसे नई मशीनरीके लग जानेसे मिलका कार्य अच्छा होने लगा है। इस मिलमें देशी खादी तथा धोती जोड़े अच्छे निकलते हैं। श्री विट्ठलदासजीके समयमें ही महालक्ष्मी मिलकी स्थापना हुई है। इस समय आप महालक्ष्मी मिलके मैनेजिंग एजेण्ट व कृष्णा मिलके मैनेजिंग डायरेक्टर हैं। इस समय आपकी फर्मपर नीचे लिखे स्थानोंपर व्यवसाय होता है।

( १ ) ब्यावर—मेसर्स ठाकुरदास खींवराज—इस फर्मपर बैंकिंग हुंडी चिट्ठीका काम होता है। यह फर्म कृष्ण मिल व महालक्ष्मी मिलकी मैनेजिंग एजेण्ट तथा ट्रेझरर है। इसके अतिरिक्त इस फर्मकी यहांपर 'खींवराज राठी' इस नामसे जीनिंग व प्रेसिंग फेक्टरी भी है।

( २ ) आकोट ( अकोला )—मेसर्स खींवराज दामोदरदास यहां आपकी एक जीनिंग फ्रेक्टरी है। तथा हुंडी चिट्ठी व काटनका व्यापार होता है।

इसके अतिरिक्त आपकी एक दूकान पोकरनमें भी है।

---

## मेसर्स कुन्दनमल उदयमल शाह

इस फर्मके मालिक मूल निवासी मेड़ता ( जोधपुर ) के हैं। यहां इस खानदानको बसे करीब सौ वर्ष हुए। वर्तमानमें इस फर्मके मालिक शाह उदयमलजी, शाह कल्याणमलजी एवम् शाह तेजमलजी हैं। आप तीनों ही सज्जन व्यक्ति हैं। आपका खानदान यहां बहुत प्रसिद्ध है। शाहजीके नामसे आप यहां व्यवहृत होते हैं। इस फर्मके स्वर्गीय मालिक सेठ कुन्दनमलजी, ओसवाल समाजमें बहुत अग्रगण्य व्यक्ति हो गये हैं। आपके पिता सेठ साहबचन्दजीने इस फर्मको बहुत बढ़ाया। आपके हाथोंकी यहां बहुत सी स्थायी मिलकियत अभी भी वर्तमान है।

शाह उदयमलजी स्थानीय आनरेरी मजिस्टेट एवम् म्युनिसिपल कमीश्नर हैं। यहां की पब्लिक एवम् ओसवाल जातिमें आपका अच्छा सम्मान है। आपकेहीके समान आपके चचेरे भाई शाह कल्याणमलजी एवम् तेजमलजी भी योग्य सज्जन हैं।

ब्यावर डिस्ट्रिक्ट, टाडगढ़ तहसील और ब्यावर शहरमें आपकी बहुतसी स्थायी सम्पत्ति है। कहा जाता है कि आप ही यहां सबसे बड़े जमीदार हैं। यहांके सराफी चेम्बरमें भाव काटनेवाले तीन व्यक्तियोंमें एक आप भी हैं।

आपका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है—

ब्यावर—शाह साहबचन्द शेषमल—यहां कॉटनका हाजिर तथा वायदेका सौदा और आढ़तका काम होता है। हुण्डी चिट्ठी और बैंकिंग बिजिनेस भी यह फर्म करती है।



शाह उदयमलजी (कुंदनमल उदयमल) ब्यावर



सेठ हीराचन्दजी कासटिया (ओटरमल चतुर्भुज) ब्यावर



श्री लालचन्दजी (गंभीरमल लालचन्द) ब्यावर



श्री मोतीलालजी (ओटरमल चतुर्भुज) ब्यावर

ब्यावर—शाह कुन्दनमल उदयमल—यहां बैंकिंग हुण्डी चिट्ठी, जमींदारी एवम् आढ़तका काम होता है। प्रसिद्ध योरोपियन कम्पनी फारबस फारबस केम्बिल एण्ड कोके आप आढ़तिया हैं।

---

केंकड़ी—शाह उदयमल कल्याणमल—यहां आढ़त व हुंडी चिट्ठीका काम होता है। यहां भी प्रसिद्ध युरोपियन कम्पनी, फारबस और रायलीकी एजंसी है।

---

## मेसर्स धूलचन्द कालूराम कांकरिया

इस फर्मके मालिक बिराठिया (जोधपुर) के रहनेवाले हैं। यहां आये आपको करीब ६० वर्ष हुए। जिस समय इसके स्थापक यहां आये थे उनकी साधारण स्थिति थी। सेठ धूलचन्दजीने वायदेके व्यवसायमें लाखों रुपयोंकी सम्पत्ति उपार्जित की। आपहीने इस फर्मको जन्म दिया। आप बड़े सीधे सादे व्यक्ति हैं। आपके एक पुत्र हैं। जिनका नाम श्रीयुत कालूरामजी हैं। आप विद्या-प्रेमी युवक हैं। आप ओसवाल जातिके सज्जन हैं।

आपकी ओरसे स्टेशनके पास एक धर्मशाला बनी हुई है। तथा आपने स्थानीय शांतिनाथ जैन पाठशालाको एक मकान मुफ्तमें दिया है। इसी प्रकारके और भी दान धर्म आपकी ओरसे हुआ है।

आपका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

ब्यावर—मेसर्स धूलचन्द कालूराम कांकरिया—यहां सराफी तथा वायदेका काम होता है।

फांजिल्का---(पंजाब) मेसर्स गणेशदास धूलचन्द-यहां विशेषकर ऊन और गल्लेका व्यापार होता है।

---

# कॉटन मरचेंट्स

## मेसर्स गम्भीरमल लालचंद

इस फर्मके संचालक खास निवासी ब्यावरके हैं। इस फर्मको सेठ गम्भीरमलजीने ही स्थापित किया था। इस दूकानको स्थापित हुए करीब २० वर्ष हुए। इसके पहिले हिन्दूमल गम्भीरमलके नामसे इस दूकानपर व्यापार होता था। वर्तमानमें इस दूकानका खास व्यापार रूईका है। पहिले यहां ऊनका व्यापार होता था। सेठ गम्भीरमलजीका देहान्त संवत् १९७९ के फाल्गुन वदी ५ को हुआ। इस दूकानके मालिक इस समय सेठ गम्भीरमलजीके लड़के श्रीयुत लालचन्दजी हैं। आप ओसवाल जातिके सज्जन हैं। आपकी फिलहाल नीचे लिखे स्थानोंपर दूकानें हैं।

( १ ) व्यावर मेसर्स गम्भीरमल लालचन्द---इस दुकानपर रुई ऊनके हाजरका व्यापार तथा कमीशन और हुंडी चिट्ठीका काम होता है ।

( २ ) विजयनगर अजमेर—मेसर्स गम्भीरमल लालचन्द इस दूकानपर हाजर रुई, आढ़त तथा हुंडी चिट्ठीका काम होता है। किरानाका व्यापार भी यहां होता है।

## मेसर्स जवाहरलाल श्यामलाल

इस दूकानके मालिकोंका मूल निवासस्थान खण्डेला ( जिला जयपुर ) में है। आप अग्रवाल जातिके सज्जन हैं। व्यावरमें इस नामसे इस दूकानका स्थापित हुए करीब बीस बरस हुए, इसके पहले यह दुकान जवाहरमल भूनामलके नामसे चलती थी। इस दुकानकी स्थापना संवत् १९२४ में श्रीयुत सेठ जवाहरमलजीने की। जवाहरमलजीका स्वर्गवास ७८ वर्षकी आयुमें संवत् १९८४ में हुआ। अब इस समय इस दुकानका कारबार उनके पुत्र श्रीयुत श्यामलालजी सम्हालते हैं आपके एक छोटे भाई हैं जिनका नाम श्रीयुत जयनारायणजी हैं।

श्रीयुत जवाहरमलजी व्यावरमें समझदार पुरुष समझे जाते थे। आपका पंच पंचायतियोंमें बहुत अच्छा सम्मान था। सार्वजनिक कार्य्योंमें आपने खण्डेलेके पास एक कुंआ बनवायाहै। श्रीयुत जयनाराणजी इस समय एफ० ए० में पढ़ते हैं।

आपका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

व्यावर---मेसर्स जवाहरमल श्यामलाल---यहां सराफी रुई अनाज गल्ले आदिका हाजिरका काम होता है।

## मेसर्स देवकरणदास रामकुंवार

इस फर्मके मालिक नवलगढ़के निवासी हैं। इसका हेड आफिस बम्बई है। इसके वर्तमान मालिक कुंवर मोतीलालजी हैं। आपका विशेष परिचय बम्बई विभागके पेज नं० १२६ में दिया गया है।

यहांका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है—

व्यावर—मेसर्स देवकरणदास रामकुमार—यहां रुईका व्यापार होता है। तथा यहां आपकी एक जीनिंग और एक प्रेसिंग फेक्टरी है।

## मेसर्स रामबक्स खेतसीदास

इस फर्मके मालिक सेठ खेतसीदासजी हैं। आप अग्रवाल जातिके सज्जन हैं। आपका निवास स्थान रामगढ़ है। इस फर्मका हेड आफिस बम्बई है। इसका विशेष परिचय बम्बई विभागके १०१ पृष्ठमें दिया गया है।

यहांका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

व्यावर—मेसर्स रामबक्ष खेतसीदास—यहां बैकिङ्ग तथा कॉटनका व्यापार होता है। यहां आपकी एक जीनिंग फेक्टरी भी बनी हुई है।

---

## क्लॉथ मरचैंट्स

### मेसस ओटरमल चतुर्भुज कांसटिया

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवासस्थान पाली (मारवाड़) है। आप ओसवाल जातिके सज्जन है। इसफर्मको सेठ चतुर्भुजजीने करीब ५० वर्ष पूर्व स्थापित किया। यह फर्म प्रारम्भसे कपड़ेका तथा अफीमका व्यापार और कमीशन एजन्सीका काम करती आरही है। इसफर्मकी गिनती व्यावरके मशहूर कपड़ेके व्यवसायियोंमें है। श्रीयुत चतुर्भुजजी का देहावसान संवत १९७४ में हुआ। इस समय इस दूकानका संचालन श्रीयुत हीराचन्दजी करते हैं। इस फर्मपर नीचे लिखे स्थानोंपर व्यवसाय होता है।

श्रीयुत हीराचंदजी स्थानीय डिस्ट्रिक्ट बोर्डके मेम्बर हैं तथा अजमरके न्यू वीविंग एण्ड स्पिनिंग कम्पनीके आप डायरेक्टर हैं।

व्यावर—ओटरमल चतुर्भुज—इस फर्मपर कपड़ेका थोक व्यापार होता है तथा रुई कपास गल्ले ऊन आदिकी कमीशन एजंसीका काम भी होता है। इस फर्मके मार्फत बहुत बड़ी तादादमें कपड़ा बाहर जाता है। यह फर्म मिलोंके कपड़ोंका कंट्राक्ट भी लेती है।

२—हीराचन्द पूनमचंद—इसफर्मपर अफीमका कंट्राक्ट है।

आपकी दुकानके मुनीम श्री मानमलजी गोधा बड़े ही व्यवसाय कुशल,एवं सज्जन व्यक्ति हैं। कपड़ेके व्यवसायमें आप अच्छी जानकारी रखते है।

---

### मेसर्स छोटमल विशुनलाल

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान व्यावरहीका है। इस फर्मको रायसाहब छोटमलजी ने संवत् १९६८ में स्थापित किया। आप खंडेलवाल ( रावत ) वैश्य सज्जन हैं। सेठ छोटमलजी पहले जे० पी० रेलवेमें आ० आडिट आफिसरकी जगह सर्विस करते थे। उसी अवस्थामें आपको मारवाड दरबारकी सिफारिशसे भारत सरकारने राय साहबकी पदवीसे सम्मानित किया। सेठ छोटमलजीका देहावसान जुलाई सन् १९१७ ईस्वीमें हुआ। इस समय इस फर्मका संचालन

उनके पुत्र श्री सेठ सोहनलालजी रावत आफिस सुपरिन्टेन्डेन्ट जोधपुर रेल्वे, विष्णुलालजी रावत व सोभागलालजी रावत एम० ए० एल० एल०बी० वकील हाईकोर्ट व्यावर करते हैं। इस फर्मकी गिनती यहांके थोक व्यवसायियोंमें हैं। इसकी प्रतिष्ठा यहांके कपड़ेके व्यवसायियोंमें अच्छी है इस समय इस फर्मपर नीचे लिखा व्यवसाय होता हैं।

(१) छोटमल बिशनुलाल व्यावर—इसफर्मपर कपड़ेका थोक व्यवसाय व हुंडी चिट्ठी तथा कमीशन एजन्सीका काम होता है इसके अतिरिक्त सूत, रुई, व मिलके कपड़ेके कंट्राक्टरका काम भी होता हैं।

(२) भँवरलाल गनपतलाल रावत व्यावर—इस फर्मपर गुड़, शक्कर, किराना, गल्ला इत्यादि व्यापार होता हैं।

---

## मेसर्स जवाहरमल चांदमल

इस फर्मके मालिकोंका आदि निवास स्थान भुसावर (भरतपूर) है। इस फर्मको सेठ जवाहर मलजीने ३५ वर्ष पूर्व स्थापित किया। आप अग्रवाल जातिके सज्जन हैं। इस फर्मपर प्रारम्भसे कपड़ा व कमीशन एजन्सीका काम होता है। सेठ जवाहरमलजीके समयसे ही यह फर्म तरक्की करती जारही है तथा इस समय व्यावरके अच्छे २ कपड़ेके व्यापारियोंमें इस फर्मकी गिनती है इस फर्मके मार्फत यहांकी मिलोंका तथा दूसरा सब प्रकारका कपड़ा अच्छी तादादमे बाहर जाता है। सेठ जवाहरमलजीका देहावसान हुए करीब १२ वर्ष हुए। इस समय इस दूकानका सञ्चालन उनके पुत्र श्रीयुत चांदमलजी तथा सुवालालजी करते हैं। इस समय इस फर्मका नीचे लिखे स्थानोंपर व्यापार होता है।

व्यावर - जवाहरमल चादमल-इस दूकानपर कपड़ेका थोक व्यापार व कमीशन एजन्सीका काम होता है।

व्यावर—डूंगरमल चांदमल—इसफर्मपर भी कपड़ेका थोक व्यापार होता है तथा मिलोंके कपडे का कंट्राक्ट भी होता है। इस फर्ममें आपका साझा है।

---

## मेसर्स मोतीलाल डूंगरमल

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास बाजोली (मारवाड़) है। इस फर्मको सेठ मोतीलालजीने २५ वर्ष पूर्व स्थापित किया था। आप ओसवाल सांकला गौत्रके सजन हैं। इस फर्मपर प्रारम्भसेही कपड़ेका व्यवसाय होता है। व्यावरके कपड़ेके अच्छे व्यवसायियोंमें इस फर्मकी गिनती हैं। श्रीयुत सेठ मोतीलालजीका देहावसान संवत १९६५ में हुआ। इस समय इस फर्मका संचालन श्रीयुत



सेठ चांदमलजी (जवाहरमल चांदमल) ब्यावर



श्री तोतालालजी (श्रीकृष्ण तोतालाल), ब्यावर



श्री सुवालालजी (जवाहरमल चादमल) ब्यावर



श्री फलचन्दजी कोठारी (धनराजफलचन्द) ब्यावर

डूंगरमलजी करते हैं। इस फर्मके मार्फत यहांकी मिलोंका बना हुआ कपड़ा तथा दूसरा माल अच्छी तादादमें बाहर जाता है। इस समय इस फर्मकी ओरसे नीचे लिखे स्थानोंपर व्यवसाय होता है।

ब्यावर---मेसर्स मोतीलाल डूंगरमल-इस फर्मपर कपड़ेका थोक व्यापार तथा कमीशन एजन्सीका काम होता है। यह फर्म मिलके कपड़ेका कण्ट्राक्ट भी लेती है।

ब्यावर—डूंगरमल चांदमल--इस फर्मपर कपड़ेका थोक व्यापार तथा कमीशन एजन्सीका काम होता हैं। इस फर्ममें आपका हिस्सा है।

## मेसर्स शिवकिशन तोताराम

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान सलेमवान (रियासत-किशनगढ़) है। इस फर्मको यहां सेठ शिवकिशनदासजीने करीब ६७ वर्ष पूर्व स्थापित किया यह फर्म यहाके कपड़ेके व्यवसायियोंमें बहुत पुरानी है। सेठ शिवकिशनजीके पश्चात सेठ तोतारामजीने इस दूकानके कारोबारको सम्हाला। आपकी फर्मपर प्रारम्भसेही कपड़ेका व्यवसाय होता चला आया है। इस फर्मके मार्फत यहांकी मिलोंका बना हुआ कपड़ा तथा बाहरका माल बड़ी तादादमें बाहर जाता है श्रीतोतालालजीका देहावसान संवत १९१८ में होगया है आपके बाद इस फर्मका संचालन श्रीलक्ष्मीलालजी तथा श्रीरामपालजी करते हैं। आपकी फर्मपर नीचे लिखा व्यवसाय होता है।

ब्यावर—मेसर्स शिवकिशन तोतालाल—इस फर्मपर कपड़ेका थोक व्यवसाय, मिलोंके कपड़ेके कंट्राक्टका काम तथा कमीशनएजंसीका काम होता है।

ब्यावर—लक्ष्मीनारायण रामपाल--शक्कर गुड़ व ऊनका व्यवसाय तथा कमीशन एजन्सीका काम होता है।

# ऊनके व्यापारी

## मेसर्स चतुरभुज छोगालाल मालपाणी

इस फर्मके मालिकोंका खास निवास स्थान मकरेड़ा ( अजमेर प्रांत ) में है। करीब ६० वर्ष पूर्व इस फर्मको यहां सेठ चतुरभुजजी तथा छोगालालजीने स्थापित किया। इस दुकान पर प्रारम्भसे ही आढ़तका काम होता है। सेठ छोगालालजीका देहान्त हो गया है। इस समय इस दुकानके मालिक श्रीयुत गणेशीलालजी तथा जगन्नाथजी हैं। इस दूकानपर ऊनकी आढ़त तथा सब प्रकारकी कमीशन एजेन्सीका काम होता है। इस दूकान पर खास व्यवसाय ऊनका है। इस दूकानसे विलायत भी ऊन जाती है।

इस समय आपकी फर्मका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

ब्यावर—चतुरभुज छोगालाल, रुई ऊन तथा सब प्रकारकी आढ़त व हुंडी चिठ्ठीका काम होता है। खासकर ऊनका काम इस दुकानपर विशेष होता है।

---

## मेसर्स धनराज फूलचन्द कोठारी

इस फर्मके मालिकोंका आदि निवास स्थान बिरांठियां (मारवाड़) है। सेठ धनराजजीका देहावसान संवत् १९५७ में हुआ। आपके कोई संतान न होनेसे श्रीयुत फूलचन्दजी संवत् १९५८ में गोदी लाये गये। इस समय इस फर्मका संचालन आप ही करते हैं। आपकी फर्मका खास व्यवसाय ऊनका है। आपकी फर्मके द्वारा ऊन डायरेक्ट विलायत जाती है। इसके अतिरिक्त आढ़तका कार्य भी आप करते हैं।

आपका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

ब्यावर—मेसर्स धनराज फूलचन्द कोठारी---यहा ऊनका घरू तथा आढ़तका व्यापार होता है।

---

## नरसुमल गोकुलदास

इस फर्मका हेड आफिस शिकारपुर है। इसकी फाजिल्का आदि स्थानोंमें शाखाएं हैं। यह फर्म फारबस फारबस केम्पिल एन्ड को० की बम्बई आफिसकी, पाली, ब्यावर, केकड़ी और नसीराबादके लिये ग्यारंटेड ब्रोकर हैं। यहां इस फर्मपर ऊनका व्यापार होता है।

---

# कमीशन एजण्ट

## मेसस तुलसीराम रामस्वरूप

इस फर्मके मालिक भिवानी (पंजाब) के निवासी हैं। वर्तमान मालिक रामस्वरूपजी, मदनलालजी एवम् प्रहलादरामजी हैं। आपका विशेष परिचय बम्बईमें पृष्ट १२६ में दिया गया है। यहां आपकी फर्मपर आढ़तका काम होता है।

---

## मेसर्स चिरंजीलाल रोड़मल

इस फर्मके मालिक बेरी (रोहतक) के निवासी हैं। इसका हेड आफिस बम्बई है। इसका विशेष परिचय बम्बई वाले पोर्शनमें पृष्ट १३४ पर दिया गया है। यहां गल्ला तथा वायदेका व्यापार होता है। इसके वर्तमान मालिक सेठ शिवदयालजी एवम् बख्तावरमलजी हैं।

# मेसर्स श्रीरामदास नन्दकिशोर

इस फ़र्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान व्यावर है। इस दुकानको सेठ नन्दकिशोरजीने करीब ४० वर्ष पूर्व स्थापित किया। यहांपर वायदेका सौदा तथा आढ़तका काम होता है। प्रारम्भमें इस फर्मका काम मामूली था। सेठ नन्दकिशोरजीने ही इस दूकानके कामकी तरक्की की। आपका देहावसान संवत १९६६ में हुआ। आपके बाद इस फर्मका संचालन आपके पुत्र श्रीयुत चांदमलजी करते हैं। इस दुकानपर खासकर रुईतथा सब प्रकारके वायदेके सौदे होते हैं। हाजिरका काम भी होता है।

---

## बैंकर्स एण्ड काटन मरचेंट्स

मेसर्स कुंदनमल उदयमल शाह
,, कुंदनमल लालचन्द रायबहादुर
,, चंपालाल रामस्वरूप रायबहादुर
सेठ चन्दनमल जी लोढ़ा
मेसर्स छोगालाल मोतीलाल
,, दामोदरदास खींवराज राठी
,, देवकरणदास रामकुंवार
, धूलचन्द कालूराम कांकरिया
,, बालचन्द उगरचन्द
,, व्यावर कोआपरेटिव्ह बैंक लिमिटेड
,, मुकुन्दचन्द सोहनराज
,, रामबक्स खेतसीदास
,, साहबचंद शेषमल
,, हीरालाल जगन्नाथ
,, चतुर्भुज छोगालाल
,, छोगालाल रामकरण
,, जेसीराम ताराचन्द (विलसन लेथमके एजंट)
,, जवानमल शोभाचन्द
,, धनराजमल तुलसीदास (डेविड सासुनके-एजंट)
,, धनराज फूलचंद कोठारी
,, नोंदराम जगन्नाथ
,, नरसूमल गोकुलदास
,, मायर मिसीम एण्ड को०
,, शामजी देवजी (आरबथ नार्थ एण्ड को०)

---

## ऊनके व्यापारी

मेसर्स कुंदनमल लालचन्द राय बहादुर
,, गंभीरमल लालचन्द
,, गंभीरमल मोतीलाल

---

## क्लाथ मरचेंट्स

मेसर्स ओटरमल चतुर्भुज
,, कल्याणमल तेजराम
,, छोटमल विशनलाल
,, जवाहरमल चांदमल
,, पूनमचन्द प्रेमराज
,, फूलचंद मिश्रीमल
,, बालूराम बोधूराम
,, मोतीलाल डूगरमल

,, रामरख जसराज

,, लखमीचन्द् वनेचन्द्

,, शिवकिशन तोतालाल

,, हजारीलाल वरदीचन्द्

,, श्रीचंद लक्ष्मीनारायण

---

## चांदी सोनेके व्यापारी

हमीरमल सुखराज कांकरिया

हाजी नूरमहम्मद्

हाजी अलावख्श

---

## किरानेके व्यापारी

मेसर्स कजोड़ीमल सोभागमल

,, गनेशदास चिरञ्जीलाल

,, गनेशदास भंवरलाल

,, रामानन्द् सूरजमल

,, नरसिंहदास फूलचन्द्

,, शंकरलाल चम्पालाल खत्री

,, सुगनचन्द् मांगीलाल

---

## कमीशन एजण्ट

मेसर्स किशनलाल मोडूलाल

,, गनेशदास जीवराज

,, गनेशदास जोगराज

,, गनेशदास पन्नालाल

,, चतुरभुज छोगालाल

,, चांदमल किशनलाल

,, जतनचन्द् दौलतसिंह

,, ताराचन्द् शिवलाल

,, तुलसीराम रामनाथ

,, नवलराम मगनीराम

,, नेनचन्द् जोरावरमल

,, नोंदचन्द् जगन्नाथ

,, पूनमचन्द् भीमराज

,, फतेचन्द् कॅवरलाल रांका

,, भैरोदान धर्मचंद

,, मोतीराम रामलाल

,, मूखराम सागरमल

,, रामकुंवार खेतावत

,, रामरतन रामचन्द्र

,, सेवाराम हंसराज

,, हजारीमल फूलचन्द्

---

## कॉटनमरचेंट

गाढ़मल भगनमल

चुन्नीलाल प्रतापलाल मोदी

छोगालाल रामकरण

लालचन्द् गजराज

---

## लोहके व्यापारी

कालूराम रामचन्द्र

रोड़मल नाथूराम

---

## गार्टसके व्यापारी

गनेशजी मन्नालाल

---

## बम्बईकी कम्पनियोंके आफिस

डेविड सासुन
फारवस फारवस केम्बिल एण्ड को०
वालकट ब्रदर्स
ग्लैंडर कम्पनी
रायली ब्रदर्स
मेयर निसीम

-----

## जनरल मरचेण्ट्स

अमरअली कादरअली
शेख करीमबख्श नूरी एण्ड सन्स
बोहरा महम्मदअली फजलअली
रामप्रताप रामगोपाल

-----

## मिलाजीन स्टोर सप्लायर

हाजी तैय्यबअली

-----

## सक्करके व्यापारी

भंवरलाल गणपतलाल रावत
दालूराम राजाराम
लक्ष्मीनारायण रामपाल

---

## बारदानके व्यापारी

गनेश जी गोवर्द्धनदास

---

## रंगके व्यापारी

महम्मदअली फजलअली

---

## परफ्यूमर्स अत्तर और पसारी

आर० पी० एण्ड सन्स
मूलचन्द जी मोदी

---

## इंश्युरेन्स कम्पनी

ओरियण्टल गव्हर्नमेंट सिक्यूरिटीज़

---

## औषधालय तथा वैद्य

एडवर्ड मिल औषधालय
किशनगढ़ वाले हकीम
गणपति औषधालय
तनसुखलाल जी वैद्य
प्रभूलाल जी होमियोपैथिक वैद्य
सेवा समिति औषधालय

---

## लायब्रेरीज

म्युनिसिपल लायब्रेरी
सरस्वती भवन

---

## स्कूल

क्रिश्चियन नार्मल स्कूल
स्थानक वासी जैन बोर्डिंग हाउस
मिशन हाई स्कूल
म्युनिसिपल मिडिल स्कूल
श्री शांति जैन कमर्सियल इंस्टिट्यूट
सनातन धर्म हाई स्कूल

---

## प्रिटिङ्ग प्रेस

गणेश प्रिण्टिंग प्रेस
लक्ष्मी प्रिंटिंग प्रेस

---

## एजेंसी

एम० सी० चतुर्वेदी एण्ड सन्स
( कपड़ा व रंग )

---

# नसीराबाद

यह बी० बी० सी० आई०के अजमेर खंडवा सेक्शनका स्टेशन है। यहां बृटिश छावनी है। आर० एम० आर० लाइनमें मऊ और नीमचके बाद यही तीसरी अंग्रेजी छावनी है। केंकड़ी, सरवाड़ तथा देवली नामक व्यवसायिक मण्डियोंमें जानेके लिए यहां मोटर सर्विसका बहुत अच्छा प्रबंध है। इस स्टेशनसे हजारों गांठें प्रतिवर्ष ऊन व रूईकी बम्बईके लिए रवाना की जाती हैं।

नसीराबादके आसपास निम्न लिखित जातियोंके पत्थर भी पाये जाते हैं।

( १ ) सूतियाभाटा—यह पत्थर खानसे जुड़ा हुआ ही निकलता है। इसके भीतरके तारोंकी रस्सी बनती है उसे अंग्रेजीमें एस० वेस्ट तोस कहते हैं। यह रस्सी मशीनरीके काममें आती है। यह आगमें नहीं जलती और पानीमें नहीं गलती है।

( २ ) घीया पत्थर (संग जराफ)—यह एक प्रकारका सफेद और चिकना पत्थर होता है। यह भीलवाड़ाके आसपास मगरोंमें निकलता है। जो यहाँसे बाहर भेजा जाता है।

( ३ ) मायका—यह भी एक प्रकारका पत्थर है जो यहाँसे विशेषकर कलकत्ता अधिक जाता है।

( ४ ) भोडर—भोडर (अभ्रक)के पत्थर भी यहां आसपास पाए जाते हैं।

इस स्थान पर प्रभाकर जीनिंग फेक्टरी तथा हेड्रोली कॉटन प्रेस नामक जीनिंग प्रेसिंग फेक्टरियां हैं। जो मेसर्स चम्पालाल रामस्वरूपके मेनेजमेंटमें चल रही हैं। इस छावनीके व्यवसायियोंका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है।

बेंकर्स एण्ड कॉटन मर्चेण्ट

## मेसर्स चम्पालाल रामस्वरुप

इस फर्मका विस्तृत परिचय ब्यावरमें दिया गया है। यहाँ इसके मेनेजमेंटमें एक जीनिंग और एक प्रेसिङ्ग फेक्टरी चल रही है।

## मेसर्स दौलतराम कुन्दनमल

इस फर्मका विशेष परिचय बून्दीमें दिया गया है। यहांकी फर्मपर रूई, ऊन और जीरेका व्यापार तथा हुंडी चिट्ठीका काम होता है।



स्व० सेठ पन्नालालजी (मे० भीमराज छोगालाल) नसीराबाद



सेठ ताराचन्दजी (भीमराज छोगालाल) नसीराबाद



स्व० लाला प्यारेलालजी जौहरी (रंगीलाल चुन्नीलाल) नसीराबाद



श्रीयुत् छगनलालजी टांग्या, केकड़ी

## मेसर्स दीनदयाल किशनलाल

इस फर्मके मालिक नारनौल ( रेवाड़ी ) के निवासी हैं। इधर करीब १६।१७ वर्षों से यह फर्म मऊ और नसीराबाद छावनीमें व्यापार कर रही है। इस समय इस फर्मका संचालन श्री दीनदयाल-जीके पुत्र श्री किशनलालजी करते हैं। श्रीकिशनलालजी यहांके ऑनरेरी मजिस्ट्रेट हैं। आपने एक रात्रि पाठशाला स्थापितकी है। आप उदयपुरके पार्श्वनाथ विद्यालयके मेम्बर हैं। आपके ३ भाई और हैं जिनमेंसे श्री विशनलालजी मऊ दूकानपर और पार्श्वदासजी नसीराबाद दूकानपर काम करते है। आपका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

नसीराबाद--मेसर्स दीनदयाल किशनलाल--यहां मिलिटरी सप्लाईके कंट्राक्टका काम होता है

नसीराबाद--इच्छाराम एण्डको --इसपर गवर्नमेंट ट्रेझरर व मिलटरीका बेङ्किग वर्क होता है। इसमें आपका साझा है।

मऊ केम्प---दीनदयाल किशनलाल---यहां आपका एक बैंक है, इसपर जनरल बेङ्किग वर्क और गवर्नमेंट कंट्राक्टका काम होता है।

---

## मेसर्स भीमराज छोगालाल

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान नसीराबाद राजपूतानेका है। आप सरावगी जैन जातिके सज्जन हैं।

इस फर्मकी स्थापना करीब १०० वर्ष पूर्व हुई थी। इस समय इस फर्मके मालिक श्रीयुत ताराचन्दजी सेठी हैं। आप सेण्ट्रल कोआपरेटिव बैंकके १५ वर्षोंसे ( जबसे बैंक स्थापित हुई ) चेअरमेन हैं इसके अतिरिक्त नसीराबाद कैण्टूनमैण्ट बोर्डके आप वाईस चेयरमैन और कन्या पाठशाला के प्रेसिडेण्ट है सन् १६१५ में दि० जैन मालवा प्रान्तिक सभाके नैमिमीक अधिवेशनके आप प्रेसिडेण्ट भी रहे थे।

आपके खानदान की दानधर्मकी ओर भी अच्छी रुचि रही है आपके पिताजी श्रीयुत पन्नालालजीने सन् १६०० में एक बड़ी विशाल और भव्य नशियांका निर्माण करवाया। आपका देहान्त सन् १९०३ में होगया।

श्रीयुत ताराचन्दजी बड़े शिक्षित और प्रतिष्ठित सज्जन हैं। आपका अंगरेजी ज्ञान भी अच्छा है।

इस फर्मका हेड ऑफिस नसीराबादमें और ब्रांच ऑफिस अजमेरमें है। उक्त दोनों स्थानों-पर, हुंडी, चिट्ठी; फरनीचर, इत्यादिका व्यापार होता है।

## मेसर्स मूलचन्द सुगनचन्द

इस फर्मके व्यवसायका सुविस्तृत परिचय कई सुन्दर चित्रों सहित अजमेरमें दिया गया है। यहां हुंडी चिट्ठी तथा कॉटनका व्यवसाय होता है।

जौहरी

## मेसर्स रंगीलाल चुन्नीलाल जौहरी

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास देहली है। सर्व प्रथम यहांपर लाला रंगीलालजी आये। आपके बाद क्रमशः लाला चुन्नीलालजी और प्यारेलालजीने इस फर्मके कामको सम्हाला। वर्तमानमें इस फर्मके मालिक लाला प्यारेलालजीके पुत्र लाला अमर सिंहजी तथा लाला सुल्तानसिंहजी करते हैं। आप दिगम्बर जैन अग्रवाल सज्जन हैं।

इस फर्मको २४ फरवरी सन् १६१० में कमाण्डर इन चीफ इन इण्डियाके द्वारा अपाइंटमेंट दिया गया है। इस फर्मको ड्यूक ऑफ कनॉट, लेडी हार्डिंग आदि अंग्रेज राजपुरुष और देशी रईसोंसे सार्टिफिकेट प्राप्त हुए हैं। इस फर्मके मार्फत राजपूतानेके कई रईसों व अंग्रेज अफसरोंके साथ जवाहरातका व्यवसाय होता है।

गर्मियोंमें इस फर्मकी शाखा हमेशा आबू पहाड़पर जाती है। वहां अजमेरके तमाम उच्च रेलवे ऑफिसर्ससे लेनदेन रहता है। आपकी नसीराबादमें कई स्थाई मिल्कियत भी है। आपके व्यवसायका परिचय इस प्रकार है।

नसीराबाद—मेसर्स रंगीलाल चुन्नीलाल जौहरी—यहां सब प्रकारके जवाहरातका व्यवसाय होता है। इसके अतिरिक्त भेंटमें देने योग्य चांदीके सुन्दर सामान भी तैयार रखती है और आर्डरसे बनाती है।

---

### बैंकर्स

इच्छाराम एण्ड कं० (गवर्नमेंट ट्रेझरर)
कोआपरेटिव्ह बैंक
चम्पालाल रामस्वरूप रायबहादुर
दौलतराम कुंदनमल
रा० ब० मूलचंद सुगनचंद

### जौहरी

रंगीलाल चुन्नीलाल जौहरी

### फरनीचर मेन्युफेक्चरर

गंगाराम उबाना
चन्नीलाल चौथमल
भीमराज छोगालाल
हीरालाल राजमल एण्ड संस

## जनरल मरचेण्ट्स

किशनलाल एण्ड संस
चौथमल ब्रदर्स
फ़ामजी एण्ड संस
बलदेवजी फतेराम
हजारीमल एण्ड संस
हजारीमल लक्ष्मीनारायण
हजारीमल कस्तूरचंद

---

## कपड़ेके व्यापारी

आर० एस० गंगादीन एण्ड ब्रदर्स
गोकुल दास डूंगरसी एण्ड संस
मानमल गट्टानी

---

## कंट्राक्टस

दीनदयाल किशनलाल

---

## चांदी सोनेके व्यापारी

चौथमल चादमल
हजारीमल सुगनचंद

---

## स्पोर्टस कम्पनी

हीरालाल हेमराज

---

## डेरी—फाम

कण्टून्मेंट डेरीफार्म

---

## फोटो ग्राफर्स

उमरावसिंह फोटोग्राफर
एस० एल० श्रीकृष्ण गोमल
रघुनाथसिंह फोटोग्राफर
विक्टोरिया फोटो कम्पनी

---

## आइल मर्चेण्ट्स

नाथूराम रामसुख
श्रीफतेराम

---

## अभ्रक, मायका, सूतियाभाटा, घोयाभाटा और किरमिचके व्यापारी

अब्दुल गनी
कन्हैयालाल एण्ड को० ( मायका )
किशनलाल लक्ष्मीनारायण
गोवर्द्धनलाल राठी
प्रेमसुख राठी
लक्ष्मीराम मूलचंद

---

## कमीशन एजंट

कनीराम सुखदेव
कल्लूराम रामरिछपाल
गनेशराम कस्तूरचंद
गंगाराम बलदेव
घीसालाल पोखरमल
चन्दनमल मोहनलाल
चादमल घीसालाल
मंगलचंद बहादरमल
मंगलचन्द गोगराज
मुकुन्दराम जादूराम

---

# केकड़ी

—:o:—

यह आर० एम० आर० के नसीराबाद स्टेशनसे ३६ मीलकी दूरीपर एक छोटोसी रमणीय मंडी है। यह स्थान अजमेर मेरवाड़ा प्रान्तमें है। यहांपर खास पैदावार रुई, ऊन, जीरा और मेथीदाना की है। हजारों रुपयोंका जीरा तथा ऊन प्रति वर्ष बम्बई जाता है। इस मंडीसे करीब ४० हजार बोरी और ४ हजार गांठ ऊनका व्यापार प्रतिवर्ष होता है। करीब २० हजार गाँठें प्रतिवर्ष रुई की यहां बंध जाती हैं। फसलके समय, रायली ब्रदर्स, फारबस फारबस केम्बिल एण्डको० के एजंट खरीदके लिये यहां आते है। रायलीकी यहांपर सब-एजंसी है। यहांसे कुछ दूरीपर देवली नामक एक मंडी है। उस स्थानपर भी ऊन, जीरा और रूईका अच्छा व्यापार होता है।

व्यापारियोंकी सुविधाके लिये यहां रेलवेकी आउट एजंसी मेसर्स लखमीचंद सेठ नसीराबाद-वालोंके कंट्राक्टमें खुली हुई है। जिससे व्यापारियोंको मालकी बुकिंग तथा डिलिवरीकी सुविधाएं प्राप्त हैं। इस मंडीमें निम्नलिखित ८ जीनिंग प्रेसिंग फेक्टरियां हैं।

*जीनिंग और प्रेसिंग फेक्टरियां*

दि शभुंजा जीनिंग प्रेसिंग फेक्टरी
हाड़ोती प्रेसिंग फेक्टरी
आर० जीनिंग फेक्टरी
जार्ज जीनिंग फेक्टरी
वेस्ट पेटेन्ट जीनिंग एण्ड प्रेसिंग कम्पनी
न्यू मुफस्सिल एण्ड को० प्रेसिंग फेक्टरी

उपरोक्त फेक्टरियोंमें न्यू मुफस्सिल एण्ड को० प्रेसिंग फेक्टरी कई वर्षोंसे बंद है। परंतु यहांकी सब जीनिंग और प्रेसिंग फेक्टरियोंमें परस्पर नफेका हिस्सा हो जाता है। इसलिये बंद रहते हुए भी उपरोक्त प्रेसिंग कम्पनीको साझा मिलता है।

केंकड़ीके पास सरवाड़ नामक स्थानमें भी २ जीनिंग और १ प्रेसिंग फेक्टरी है। इस स्थानपर भी केकड़ीके प्रतिष्ठित व्यवसायियोंकी फर्में हैं। यहांके दीनशा पेश्तनजी कॉटन प्रेसका मैनेजमेंट मेसर्स चम्पालाल रामस्वरूपके अधीन है। इस गांवसे भी ऊन तथा जीरा बाहर जाता है।

*रूई, ऊन और जीरेके व्यापारी*

## मेसर्स उदयमल कल्यानमल शाह

इस फर्मके मालिक व्यावरके निवासी हैं। अतः इस फर्मका पूरा परिचय चित्र सहित वहां दिया गया है। केकड़ीमें इस दुकान पर साहुकारी लेन देन, हुण्डी चिट्ठी, रूई तथा ऊनका व्यापार होता है। यह फम मेसर्स रायली ब्रदर्सको केकड़ीमें नाणा सप्लाय करनेका काम करती है। इस दुकानके मुनीम श्रीमिश्रीमलजी सिन्घी हैं। आप बड़े उदार और सज्जन व्यक्ति हैं।

## मेसर्स चम्पालाल रामस्वरूप रायबहादुर

इस फर्मका सुविस्तृत परिचय व्यावरमें दिया गया है। व्यावरमें यह फर्म एडवर्ड मिल की मैनेजिंग एजंट है। केकड़ीमें हाड़ोती प्रेसिङ्ग फेक्टरी और और जीनिंग फेक्टरी तथा सरवाड़में दीनशा पेश्तनजी प्रेस नामक फेक्टरियां इसफर्मके मेनेजमेंटमें चल रही हैं। इसके अतिरिक्त यह फर्म रुई, कपास ऊन, जीरा, तथा साहुकारी लेनदेनका भी अच्छा व्यवसाय करती है।

## श्री छगनलालजी टोंग्या

श्रीयुत छगनलालजी खास निवासी जहाजपुर (मेवाड़) के हैं। आप सन् १९११ में यहांपर आये। इसके पूर्व आप जयपुर और उदयपुर स्टेटमें कई जागीरदारोंके कामदार पदपर काम करते रहे। केकड़ी आकर आपने जार्ज जीनिंग फेक्टरी स्थापित की। करीब ३ वर्षोतक यहांकी फेक्टरियोंमें काम्पीटीशन चला। पश्चात् सब जीनिंग प्रेसिंग फेक्टरीके संचालकोंने मिलकर कुल जीनिङ्ग फ्रेक्टरियोंके नफेमें अपने २ हिस्से रख लिये। और इस प्रकार सहयोगसे कार्य चलने लगा। आप भी उसके एक साझेदार हैं।

श्रीयुत छगनलालजी, असहयोग आन्दोलनके समय स्थानीय कांग्रेस कमेटीके प्रेसिडेन्ट रह चुके हैं। आपने शराब खोरी और बेगारकी भयंकर कुप्रथाको दूर करनेका अच्छा प्रयत्न किया था। वर्तमानमें आपकी दूकानपर रुई, ऊन, जीरा आदिका व्यापार और आढ़तका काम होता है।

## मेसर्स दौलतराम कुन्दनमल

इस फर्मका विस्तृत परिचय बूंन्दीमें दिया गया है। इस फर्मकी यहां केंकड़ी, सरवाड़ और खादेड़ामें ३ जीनिग और १ प्रेसिंग फैक्टरी चल रही है। बघेरा जीनिंगका मेनेजमेंट भी यह फर्म करती है। इसके अतिरिक्त यह फर्म सराफी लेन देन, हुण्डी, चिट्ठी, रुई, ऊन, जीरा और जागीर दारोंके साथ लेन देनका व्यवसाय करती है।

इस फर्मके मुनीम श्रीभंवरलालजी काशलीवाल हैं। आप खण्डेलवाल जैन जातिके हैं। श्रीभंवरलालजी मेसर्स दौलतराम कुन्दनमल की फर्म पर २५ सालसे सर्विस करते है। आप इस फर्म के मालिकोंके खास भाइयोंमें से ही है। आप केकड़ी दूकानपर १५ वर्षोंसे काम करते हैं। आप के आनेके बाद ही केकड़ी, सरवाड और खादेड़ामें सेठजीकी ३ जीनिंग और १ प्रेसिंग फैक्टरियां स्थापित हुई है। इनके अतिरिक्त सरवाड़, खादेड़ा, गुलाबपुरा, देवली और बघेरा की दुकानें भी आपहींके समयमें स्थापित की गई हैं।

मुनीम भँवरलालजी यहांके आनरेरी मजिस्ट्रेट और म्युनिसिपल मेम्बर हैं। आप स्थानीय जैन बोर्डिंग, जैन पाठशाला, और जैन औषधालयके प्रधान कार्यकर्त्ता हैं।

---

## मेसर्स रिधकरन छीतरमल

इस फर्मके मालिक खास निवासी यहीं के हैं। यह फर्म यहां बहुत पुरानी हैं। इसके वर्तमान मालिक सेठ सूवालालजी हैं। आपके पिताजीका देहावसान सं० १९७१ में हो गया है। आपकी दुकान सं० १९५० से कमीशनका कामकर रही है। इस दूकानका व्यवसायिक परिचय इस प्रकार है।

केकरी—रिधकरन छीतरमल इस दूकान पर रुई कपास, ऊन तथा जीरेका व्यापार और कमीशनका काम होता है।

विजयानगर---रिधकरण छीतरमल —इस दुकानपर भी आढ़त और हुण्डी चिट्ठीका व्यापार होता है।

---

### रुई ऊन और जीरेके व्यापारी

मेसर्स उदयमल कल्याणमल शाह
„ किशनलाल कल्याणमल
„ गजमल गुलाबचन्द
„ गोवर्द्धनदास कल्यानमल
„ घासीलाल पोखरलाल
„ घासीलाल कल्याणमल
„ रा० ब० चम्पालाल रामस्वरूप
„ छीतरमल नेमीचन्द
„ छगनलालजी टोंग्या
„ दौलतराम कुंदनमल
„ पन्नालाल रामचन्द्र
„ बालाबख्श द्वारकादास
„ मगनलाल तिलोकचन्द
„ रिधकरण छीतरमल
„ सुवालाल समीरमल
मेसर्स हजारीमल गुलाबचंद

### विदेशी एजंसियां

मेसर्स फ़ारबस फारबस केम्बिल एण्ड को०
मेसर्स राली ब्रदर्स

### कपड़ेके व्यापारी

कीरतमल लखमीचंद
दौलतराम कीरतमल
फूलचन्द सुजानमल

---

### किरानाके व्यापारी

धन्नालाल छगनलाल
रामभगत रामपाल
रुपचन्द राजमल

# जयपुर और जयपुर राज्य

# *JAIPUR-CITY*

# *&*

# *JAIPUR--STATE*

# जयपुर



## जयपुरका ऐतिहासिक परिचय

जयपुर राज्यका इतिहास बहुत प्राचीन है। वैदिक कालमें यह प्रान्त मत्स्य देश के नामसे प्रसिद्ध था। उस समय इस प्रांतकी राजधानी बैरार नामक स्थान पर थी जहांपर पांडवोंने अपने बनवासके दिन विताये थे। इस स्थान पर (बेरारमें) अशोक कालीन तथा उससे भी पहलेके सिक्के पाये गये है।

जिस प्रकार जयपुर प्रांतका इतिहास बहुत प्राचीन हैं उसी प्रकार जयपुर वंशका इतिहास भी बहुत पुराना है। इस वंश के वंशज सूर्य्यवंशी कछवाह वंशके हैं। इस वंशकी उत्पत्ति महाराज रामचन्द्र के कुशसे बतलायी जाती है। ईसा की दशवीं शताब्दिमें इस वंशमे राजा नल हुए, आपने नर वर शहर बसा कर वहां राज्य किया। इसके पश्चात् आपके वंशज गवालियर चले गये। गवालियरमें इस वंशने करीब सन् ११९६ तक राज्य किया।

इसी राजवंशमे मंगलराज नामक राजा हुए। इनके छोटे पुत्रका नाम सुमित्र था। जयपुर के वर्तमान कछवाहे इन्हीं सुमित्रके वंशज हैं। सुमित्रके वंशमें क्रमशः मधुब्रह्म, कहान देवानीक ईश्वरी सिंह और उनके पश्चात् सोढदेव हुए। इन सोढदेवके पुत्र दूलहरायका विवाह मोरनके चौहान राजाकी कन्याके साथ हुआ था। दूलहरायने अपने श्वसुरकी सहायतासे द्यौसा नामक प्रान्त बड़गूजरोंसे छीन लिया और वहां पर नवीन राज्यकी स्थापना की। इन्होंने मीना लोगोंसे आमेर जीत लिया और उसीको अपनी राजधानी बनाया। इनके पश्चात् इनके वंशमें पंजुन, उदयकरण, विहारीमलजी, भगवान दासजी और उनके पश्चात् इतिहास प्रसिद्ध राजा मानसिंहजी हुए। इन मानसिंहजीने अपने कई कार्य्योंसे इतिहासमें खूब नाम कमाया। आपके विषयमें कहावत है कि:—

वलि बोई कीरति लता, कर्ण कियो द्वैपात।
सींच्यौ मान महीप ने जब देखी कुम्हलात॥

मानसिंहके पश्चात भावसिंहजी, जगसिंहजी और महाराजा जयसिंहजी इत्यादि प्रसिद्ध व्यक्ति हुए।

मगर जिस सुन्दर और रमणीक शहर जयपुरका हम वर्णन कर रहे हैं, उसका अभीतक अस्तित्व न था। कछवाहोंकी राजधानी सुप्रसिद्ध दुर्ग आमेरगढ़ में थी। जिस प्रकार जयपुर प्रान्त और कछवाहोंका इतिहास पुराना है उसी प्रकार जयपुर शहरका इतिहास बहुत नया है।

इस शहरकी बसावटका श्रेय राजा द्वितीय जयसिंहजीको है। आप केवल राजा ही नहीं थे, प्रत्युत् बड़े भारी विद्वान भी थे। ज्योतिष-विज्ञानमें तो आपकी बहुत तीव्र गति थी। इस विज्ञानके सम्बन्धमें आपने कई नये २ अविष्कार किये। आपने ग्रहका वेध लेनेके लिये दिल्ली, जयपुर उज्जैन बनारस मथुरा प्रभृति बड़े २ स्थानोंमें मान मन्दिर बनवाये।

सवाई जयसिंहजी कलाकौशलके भी बहुत प्रेमी थे। आपने दुनियाके भिन्न २ स्थानोंसे कई डिझाइन्स मंगवाकर उनके आधारपर सुप्रसिद्ध जयपुर शहरका निर्माण करवाया। इस नगरसे नगर निर्माणकलाका बहुत उच्च आदर्श प्रकट होता है। संसार प्रख्यात् नगर निर्माणकला विशारद प्रोफ़ेसर गीडिजने इस शहरको देखकर कहा था "जयपुर नगर न केवल नगर निर्माणकला-कलाके उच्च ध्येयको प्रकट करता है प्रत्युत नगर निर्माण-कलाकी दृष्टिसे भी वह अनुपम है"।

### नगरसौंदर्य्य

जिन लोगोंने जयपुर शहरको देखा है उनको यह बतलानेकी आवश्यकता नहीं, कि नगर सौन्दर्य्यकी दृष्टिसे यह शहर भारतवर्षभरमें अपने ढङ्गका एक ही है। साधारण बोलचालकी भाषामें इसे "भारतवर्षका पेरिस" Paris of India कहते हैं। इसकी बसावटकी विशेषता यह है, कि इसकी सब सड़कें अत्यन्त चौड़ी और सीधी है। चांदपोल दरवाजेसे लेकर गलता दरवाजेतक बिलकुल सीधी सड़क है। यह सड़क बराबर २ तीन विभागोंमें विभक्त करदी गई है इन तीनों विभागोंपर बराबर लम्बाई चौड़ाईके एक सरीखे चौक बने हुए है। नये आदमीको तो एकाएक यह मार्क करना भी कठिन होजाता है कि कौनसा चौक कहां है। क्योंकि तीनोंही चौकोंसे एकसे चौराहे गये हैं। ये चौक बड़े सुन्दर, खुलेहुए और शुद्ध वायु-युक्त हैं। दूसरी विशेषता इस शहरकी यह है कि यदि सड़कके एक किनारे कोई गली गई होगी तो उसके सामने सामने दूसरे किनारेसे भी वैसीही गलीका जाना आवश्यक है। इस शहरकी तीसरी विशेषता इसके मकानोंकी कतार है। सड़कके दोनों तरफ मकानोंकी कतार है, सब एक रंगमें रंगे हुए और करीब २ एकही डिजाइनके बने हुए हैं। इन मकानोंमें सफाई, हवा और प्रकाशका भी काफी प्रबन्ध रक्खा गया है। इस शहरके मार्ग अत्यन्त चौड़े, विशाल और साफ हैं, आजकल अलकतरे की मरम्मत होजानेसे ये और भी सुन्दर होगये हैं। प्रधान मार्गोंपर धूलका एक कण भी मिलना कठिन है। इतने चौड़े मार्ग होनेपर भी मनुष्योंके चलने फिरनेके लिये दोनों ओर प्लेटफार्म

बने हुए, हैं रातको रोशनीके लिए विजली और गैस लाइट दोनोंका प्रबन्ध है। साधारण दिनोंमें केवल विजलीकी लाइट ही चलती है, मगर त्योहारादिक विशेष अवसरोंपर दोनोंही लाइट जगमगा जाते हैं। उस समय जयपुर साक्षात् इन्द्रपुरीकी तरह भव्य और रमणीक दिखलाई देता है। उसके रास्ते कांचके रास्तोंकी तरह चमकते हैं, और उसके अन्दर विचरण करनेवाले नरनारी देव और अप्सराओंकी तरह दिखलाई देते हैं। मतलब यह कि स्वास्थ्य और बसावटकी दृष्टिसे जयपुर शहरकी बसावट अपने ढङ्गकी बहुत उत्तम और अनूठी है।

## जयपुरका व्यापारिक परिचय

जयपुर शहरमे इन्दौर, उज्जैन, व्यावर आदि स्थानोंकी तरह रुईके व्यापारकी चहल पहल नहीं है। यहाके व्यापारमें जवाहिरात, क्यूरियो, ग्रास, मारवल वर्क्सका व्यापार प्रधान है।

जवाहिरातका व्यापार—जयपुरके बाजारमें जवाहिरातके बड़े २ व्यापारी निवास करते हैं। प्रति वर्ष यहांपर लाखों रुपयोंके जवाहिरातका व्यापार होता है। खासकर पन्ना और मोतीका व्यापार यहां खूब होता है। यहांके व्यापारी भारतके अतिरिक्त इङ्गलैण्ड, फ्रांस, अमेरिका आदि बाहरी देशोंको माल तैय्यार कर बाकर भिजवाते हैं और वहांसे माल मंगवाते भी हैं। सारे भारतवर्षमें जवाहिरातका यह दूसरे नम्बरका बाजार है।

क्यूरियो—भारतके जिन उद्योगोंकी इस दुर्दिनमें भी विदेशोंके अन्दर प्रतिष्ठा है, और जिन्हे आज भी विदेशी लोग बड़े आदर और चावसे लेते हैं उनमें जयपुरके क्यूरियोका सामान भी प्रधान है। इस विद्यामें जयपूर आज भी बहुत अग्रगण्य है। अमेरिका और इङ्गलैण्ड की कई प्रदर्शिनियोंमें यहांके मालको बहुत ऊंचा स्थान मिला है। श्रीयुत ईश्वरलालजी सोगानी जिस समय यहांके मालको लेकर अमेरिका पहुंचे थे उस समय अमेरिकाके कई अच्छे २ पत्रोंने इस सम्बन्धमें बड़े अच्छे नोट प्रकाशित किये थे। बम्बईकी पोहमल ब्रदर्स इत्यादि सिन्धी फर्म योरोपमें अपनी कई ब्रांचों द्वारा यहांके मालका प्रचार करती हैं। वास्तवमें यह कला आज भी भारतके लिये गौरवकी वस्तु है। पीतल और हाथी दांतपर जैसी खुदाई और पच्चीकारीका काम यहां होता है वैसा शायद ही कहीं होता हो।

मारवल वर्क्स—क्यूरियो ही की तरह यहांपर संगमरमरका काम और मूर्तियोंकी बनावट भी बहुत अच्छी होती है। यहांपर इस कामके बहुत अच्छे २ कारीगर रहते हैं। इन वस्तुओंका भी यहां अच्छा व्यापार होता है।

गोटेका व्यवसाय—यहांपर गोटेका भी बहुत बिजिनेस होता है। यहांके गोटेमें प्रमाणिकता विशेष रहती है। राज्यकी ओरसे १०० तोला चांदीमें २||=) भर तांबा मिलाकर, चांदीकी

सिल्लीपर राज्यकी मुहर लगादी जाती है। इसी मुहरवाली चांदीसे यहांपर गोटा बनता है।

सांगानेरी माल—यहांपर सांगानेरके बनेहुए दुपट्टे, रुमाल, साफ़े इत्यादिका व्यापार भी बहुत होता है। रङ्गाईका काम भी जयपुरका बहुत मशहूर है। यहांपर रंगाईका काम करनेवाले करीब १००७ रंगरेज निवास करते हैं। यहांके लहरिये बहुत मशहूर हैं।

जीरेका व्यापार—इस स्टेटमें जीरा बहुत पैदा होता हैं। उसमें से बहुतसा माल यहांके द्वारा बाहर एक्सपोर्ट होता है। मौसिमके समय यहांपर यह व्यवसाय अच्छा चलता है।

साबुन—साबुन (कपड़ा धोनेका) यहापर बहुत और अच्छा बनता है। इसकी यहांपर बहुतसी बड़ी २ दुकानें हैं। जिनसे बहुतसा माल बाहर जाता है।

इसके अतिरिक्त गल्लेका व्यवसाय भी बहुत होता है। गलीचेका व्यापार भी यहांका प्रसिद्ध है। जयपूरका आर्ट चित्रकारी भी भारतमें प्रसिद्ध है। यहां दीवालों पर पक्की चित्रकारीका काम बहुत बढ़िया होता है। रुईकी फैकटरियोंके नामपर यहां केवल स्टेटकी एक जीनिंग और एक प्रेसिंग फ़ेक्टरी है।

---

## दर्शनीय-स्थान

गलता—यह स्थान जयपुरसे २ मीलकी दूरीपर पहाड़ोंमेंस्थित है। यहाके प्राकृतिक दृश्योंमें इसका पहला नम्बर है। इस स्थानपर जानेके लिये साफ़ और सुन्दर रास्ता बना हुआ है। यह हिन्दुओंका तीर्थ स्थान भी समझा जाता है। इसका सीन देखने योग्य है। इसके रास्तेके दोनों ओर कई फीट ऊंची पहाड़ी है। वीचमेंसे यात्रियोंको जाना पड़ता है। यहां एक ओर स्वच्छ जलका एक श्रोता गोमुखोसे एक कुण्डमें गिरता है। और उस कुण्डका निर्मल जल दूसरेमें दूसरेका तीसरेमें इस प्रकार बहा करता है, दूसरी ओर पहाड़की तलेटीमें कई सुन्दर मन्दिर और मकान अपनी कारीगरी एवम् पुरानी चित्रकारीके दृश्य बतला रहे हैं। यहांका सूर्य्यनारायणका मन्दिर बहुत अच्छा बना हुआ है।

नया घाट—यह स्थान जयपुरसे उत्तर पश्चिममें करीब २ मीलकी दूरीपर स्थित है। इसका दृश्य भी बड़ा ही सुन्दर है। एक बड़ीसी नदी दो मिट्टीके पहाड़ोंके बीच बहती हुई जा रही है। दोनों ओर कई फीट ऊंचे इसके किनारे बड़े भले मालूम होते हैं। इस नदीके किनारे कई सुन्दर झाड़, अपने फलों और फूलोंसे इसकी शोभाको अलग ही बढ़ा रहे हैं। इस नदीपर जयपुर आगरा रोडको पुल नीचेसे देखनेमें बड़ी अच्छी

मालूम होती है। गर्मीके दिनोंमें इस स्थानकी बड़ी बहार रहती है। श्रावण मासमें तो यह स्थान जयपुरका काश्मीर हो जाता है। कई नर नारी इसके दृश्यका आनन्द लेने के लिये यहां आते हैं। यहां अम्बागढ़ नामक किला भी है।

हवा महल—यह महल सरकारी है। बड़ी चोपड़के पास यह बना हुआ हैं। इसे लोग जनाना महलके नामसे कहते हैं। इसका बाहरी दृश्य बहुत ही सुन्दर है। जयपुरकी अद्भुत कारीगरीका यह एक नमूना है।

चन्द्रमहल—यह भी जनाना महल है। इसकी बनावट नये ढंगकी है। इसके चारों ओर कई फर्लांग तक सुन्दर बगीचा लगा हुआ है। इसके ऊपरी मंजिलसे जयपुरका दृश्य बड़ा ही मनोहर मालूम होता है। त्रिपोलिया बाजारमें त्रिपोलिया गेटसे इसका रास्ता जाता है। सरकारकी ओरसे दिखानेके लिये आदमी नियुक्त हैं। इस महलके पास ही श्रावण भादों नामक एक कुञ्ज है। इसका दृश्य बहुत ही सुन्दर है। भयंकर गर्मीमें भी आपको वहां जानेसे श्रावण और भादोंका आनन्द आवेगा। आप निर्णय नही कर सकते कि श्रावण है या बैशाख। इसी महलके बगीचेमें कुछ दूर जाकर एक तालाब आता है। यहां गनगोरके बैठनेकी जगह है। इसका सीन भी देखने योग्य है। यहाँसे नाहरगढ़ और आम्बेरका दृश्य बड़ा दर्शनीय मालूम होता है। यहांसे एक रास्ता गणेशजीकी छतरी पर भी जाता है। यह छत्री भी पहाड़ोंपर स्थित है। देखने योग्य स्थान है। चन्द्र महलके पूर्वमें कुछ आगे जानेपर आपको बडे २ चौड़े मैदान मिलेगें। इन मैदानोंमें हाथियोंकी लड़ाई होती है। सैंकड़ों पुरुष देखनेके लिये यहां आते हैं। चन्द्रमहल के इस बगीचेमें खासकर लाईट और फव्वारेका दृश्य बहुत ही सुन्दर है।

रामनिवास बाग—यह पब्लिक पार्क है। इसका एरिया बहुत बड़ा है। राजपूताने भरमें यह बाग सबसे बड़ा और सुन्दर है। इसे स्वर्गीय महाराजा रामसिंहजीने अपने नामसे बनवाया है। इसकी लागतमें करीब ४०००००) लगे हैं। इस बागका सालाना खर्च २६०००) होता है। इस बागमें श्रावण भादों, टेनिस ग्राउंड, फूटबाल ग्राउंड, आदि बने हुए हैं। यह बगीचा इतना सुन्दर है कि देखते ही बनता है ठीक इस बागके मध्यमें एक अजायब घर बना हुआ है। इसको अलबर्टहाल भी बोलते हैं। इस अजायब घरमें कई अजब २ वस्तुएं हैं। कहा जाता है कि भारतवर्षका यह दूसरे नम्बरका अजायब घर है।

इसी बगीचेमें शेर, नाहर, रींछ, दूध देता हुआ बकरा आदि कई पशु, कई प्रकारके विदेशी और देशी बन्दर और कई प्रकारके पक्षी भी हैं। जहां शेर रखे गये हैं, उनके पास ही एक बिना

खम्भेका पुल बना हुआ है। इस पुलमें सिर्फ ४ खम्भे हैं, जो दोनों ओर किनारोंपर बने हुए हैं। बीचमें एक भी खम्भा नहीं है। पुल दर्शनीय है। रामनिवास बागके सामनेवाले चौकमें गमियोंके दिनोंमें सैकड़ों स्त्री पुरुष घूमनेके लिये यहां आते हैं। उस समय यहांकी गतिविधि देखने योग्य होती है। इसी चौकमें सूर्य्य घड़ी भी लगी हुई है। कहनेका मतलब यह कि यह बगीचा भारतके सुन्दर २ बगीचोंमेंसे एक है।

आंबेर—यह कछवाहोंकी पुरानी राजधानी थी। इसके पश्चात् ही जयपुर राजधानी बनी है। यहांका किला दर्शनीय है। महाराजके महलोंमें कांचका महल और दूसरे महल देखने योग्य हैं। यहां पुरानी कारीगरीका अद्भुत नज़ारा है। यहांपर और भी कई स्थान दर्शनीय हैं। प्राचीठ स्थान होनेसे यहां कई शिला-लेख वगैरह भी हैं। यहापर अम्बिकेश्वरका प्राचीन मन्दिर बहुत अच्छा बना हैं।

आब्जर वेटरी—यह ज्योतिष गणना सम्बन्धी वेधशाला है। पहले यह महलोंके अन्दर थी पर पर अब उठा दी गई है। अब यह रेसिडेन्सी के पास स्थित है। इसमें होनेवाले फला-फलका हाल प्रति दिन भारत सरकारके दफ्तरमें तार द्वारा भेजा जाता है। इसके पत्थरके बने हुए कई यंत्र दर्शनीय हैं।

नाहरगढ़—यह जयपुरसे पास ही ऊंची पहाड़ीपर बना हुआ है। यहां सरकारकी ओरसे इस किलेकी रक्षाके लिये नागालोगों की एक पल्टन हमेशा प्रस्तुत रहती है। यहां महाराजाके महल देखने योग्य है। जानेके लिये साफ रास्ता बना हुआ है। किला दर्शनीय है।

ईसर लाट—यह लाट कीर्ति स्तम्भके रूपमें महाराजा ईश्वरीसिंहजी द्वारा बनवाई गई है। यह ६ मंजिल ऊंची है। यहांसे जयपुरका दृश्य हथेलीकी भांति मालूम होता है। यह महाराजाके महलोंके पास त्रिपोलिया बाजारमें बनी है।

कोर्टस्—जयपुरकी कचहरियें भी बहुत सुन्दर हैं। इनकी इमारतें देखने योग्य हैं। दिवालों पर किया गया काम बहुत ही सुन्दर है। इन कोर्टोंके पास ही महाराजा साहबका दिवाने आम और दिवाने-खास बना हुआ है। दोनोंकी कारीगरी एवं भव्य इमारत देखने योग्य है।

आर्ट कालेज—यह कालेज राजपुताना एवम् सेंट्रल इंडियामें सबसे बड़ा है। यहां हर प्रकारकी आर्ट सम्बन्धी शिक्षा दी जाती है। यहांके विद्यार्थियोंके बनाए हुए काम दर्शनीय हैं। यहांका आर्ट बहुत मशहूर है। यहां वेंत, चित्रकारी, खुदाई, सुतारी, लोहारी आदि सभी कामकी शिक्षा दी जाती है।

पब्लिक लायब्रेरी—यह लायब्रेरी राजपूताना और सेंट्रल इंडियामें सबसे बड़ी है। यहांपर एक २

विपयपर कई २ पुस्तकें हैं। इसकी इमारत बड़ी विशाल और सुन्दर है। कई पत्र-पत्रिकाएं भी यहां आती हैं।

## व्यापारिक स्थान

**जौहरी बाजार**---यह बाजार यहांका सबसे प्रसिद्ध व्यापारिक बाजार हैं। यहांपर जवाहिरातके व्यापारी, बैंकर्स और जनरल मर्चेण्ट्स तथा कपड़ेके बड़े २ व्यापारियोंकी दुकानें हैं। यहांका जौहरी बाजार भारतके जवाहरातके बाजारोंमें दूसरे नम्बरका माना जाता हैं। जयपुरका पुराना और ख्यातिप्राप्त मोहरोंका व्यापार भी इसी बाजारमें होता है। भारतके कई प्रसिद्ध २ मारवाड़ी धनिकोंकी दुकानें इस बाजारमें हैं।

**चांदपोल बाजार**—यों तो यहांके सभी बाजार बहुत सुन्दर हैं, पर इस बाजारसे जयपुर बहुत रमणीक शहर मालूम होता है। यहां विशेषकर गल्लेका बहुत बड़ा व्यापार होता है।

**त्रिपोलिया बाजार**—यह भी यहांके सुन्दर बाजारोंमेंसे एक है। इसी बाजारमें महाराजाके महल, जयपुर पब्लिक लायब्रेरी आदि हैं। यहां सब प्रकारके व्यापार करनेवालोंकी दूकानें हैं।

**पुरोहितजीकाखंदा**—यह बाजार जौहरी बाजार और त्रिपोलिया बाजारके मोड़पर है। यहां कपड़े तथा गोटेके व्यापारियोंकी दुकानें हैं। यहां हजारों रुपयोंका माल रोजाना बिक्री होता है।

**अजमेरीगेट**—यह बाजार अजमेरी दरवाजेके बाहर है। यहां जयपुरकी प्रसिद्ध कारीगरीके समान बनानेवाले कारीगरोंकी दुकानें हैं। यहांके कारीगर पीतलपर की जानेवाली पच्चीकारीके लिये मशहूर हैं। यहां कुछ फेन्सी दुकानें भी हैं, जिनपर जवाहरात और क्यूरियोसिटीका व्यापार होता है।

**किशनपोल बाजार**—यह बाजार मामूली बाजारोंमेंसे है। इस बाजारमें गर्ल्स हाई स्कूल और राजपूतानेका प्रसिद्ध इण्डस्ट्रियल कालेज है। इस कॉलेजमें आर्ट सम्बन्धी प्रायः सभी प्रकारके काम सिखाए जाते हैं। इस कालेजके विद्यार्थी अपने काममें बड़े एक्सपर्ट निकलते हैं। इसी बाजारमें जयपुरकी प्रसिद्ध रंगाई होती है। यहां क्यूरियो सिटी बनानेवाले कारीगर भी रहते हैं।

**खादीका हाट**—प्रति रविवारको प्रातःकाल८-९ बजे यहां खादीका बड़ा भारी हाट पुरोहितजीके खन्देके सामने चौपड़के पास लगता है। इसमें जयपुरके आसपासके बीस बीस कोस तकके जुलाहे अपने सप्ताह भरके बुने हुए खादीके थान लाते हैं। प्रति सप्ताह हजारों रुपयोंका माल इस बाजारमें आता है। असहयोग आन्दोलनके समयसे यहांका माल बहुत दूर दूरतक जाने लगा है।

---

## मेसर्स कमलनयन हमीरसिंह

इस फर्मका हेड आफिस अजमेर है। अजमेरका प्रसिद्ध लोढ़ा परिवार इस फर्मका मालिक है। यहां यह फर्म बैङ्किग व्यवसाय करती है। यह फर्म जौहरी बाजारमें है।

---

## मेसर्स राजा गोकुलदास जीवनदास

इस फर्मका हेड आफिस जबलपुरमें है। जबलपुरके राजा गोकुलदासजीके वंशज इस फर्मके मालिक है। इस फर्मका सुविस्तृत परिचय कई चित्रों सहित बम्बई विभागमें पृष्ट १६१में दिया गया है। यहां यह फर्म बैङ्किग व्यवसाय करती है।

---

## मेसर्स चन्द्रभान वंशीलाल राय बहादुर

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान बीकानेर है। इसके वर्तमान मालिक सर विश्वेश्वर दासजी डागा राय बहादुर हैं। आपका सुविस्तृत परिचय चित्रों सहित बीकानेरमें दिया गया है। यह फर्म यहां जौहरी बाजारमें है इसपर बैंकिग व्यवसाय होता है।

---

## मेसर्स जुहारमल सुगनचन्द

इस फर्मका हेड आफिस अजमेर है। इसके वर्तमान मालिक राय बहादुर सेठ टीकमचन्दजी सोनी हैं। आप की फर्मका पूरा परिचय चित्रों सहित अजमेरमें दिया गया है। जयपुरमें इस फर्मपर बैङ्किग विजिनेस होता है।

---

## मेसर्स राजा बलदेवदास ब्रजमोहन बिड़ला

इस फर्मका मालिक प्रसिद्ध बिड़ला परिवार है। आपका मूल निवास पिलानी (जयपुर) है। आपका विस्तृत परिचय कई चित्रों सहित पिलानीमें दिया गया है। यहां इस फर्मपर बैङ्किग व्यवसाय होता है।

---



श्री० सेठ बन्शीधरजी खेतान, जैपुर



श्री० कुं० शिवप्रसादजी खेतान, जैपुर



श्री० कुं० गौरीशङ्करजी खेतान, जैपुर

# मेसर्स बन्सीधर शिवप्रसाद खेतान

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान मेहणसर (शेखावाटी) में है। आप अग्रवाल जातिके सज्जन हैं। जयपुरमें इस फर्मको खुले हुए करीब ३५ वर्ष हुए। इस दूकानका स्थापना श्रीयुत बन्सीधरजी खेताननें की। इसकी तरक्की भी आपहीके हाथोंसे हुई। इसके पहले यह फर्म बहुत छोटे रूपमें थी। श्रीयुत बन्सीधरजी खेतान बड़े योग्य सुधरे हुए विचारोंके सज्जन हैं। हिन्दू जातिके प्रति आपके हृदयमें अगाध स्नेह है।

अग्रवाल जातिके अन्दर जितने ऊंचे सुधरे हुए विचारोंके प्रतिष्ठित सज्जन हैं उनमें आपका भी एक स्थान है। करीब चार पांच वर्ष पूर्व जयपुरमें अग्रवाल महासभा हुई थी, उसकी स्वागत-कारिणी सभाके आप सभापति थे।

आपकी तरफसे श्री ऋषीकेशमें एक धर्मशाला बनी हुई है उसमें करीब ३० विद्यार्थी रोजाना भोजन पाते हैं। इसके अतिरिक्त मेहणसर में भी आपकी तरफसे एक धर्मशाला और कुंवा बना हुआ है। और भी प्रायः प्रत्येक सभा सोसायटीमें आप बड़े उत्साहसे दान देते रहते हैं।

जयपुरकी म्युनिसिपैलिटी, स्काउट क्लब, गौशाला, अग्रवाल पाठशाला, धन्वन्तरि औषधालय वेवी वीक इत्यादि संस्थाओंके आप मेंबर हैं। आपके इस समय दो पुत्र हैं जिनके नाम श्रीयुत शिव-प्रसादजी और श्रीयुत गौरीशंकरजी है। श्रीयुत शिवप्रसादजीके भी एक पुत्र हैं जिनका नाम श्रीयुत गुलाबरायजी है।

आपकी इस समय नीचे लिखे स्थानोंपर दुकानें हैं।

(१) जयपुर (हेडआफिस)—मेसर्स बन्सीधर शिवप्रसाद (T A Star)—इस दूकानपर बैङ्किग हुण्डीचिट्ठी, कमीशन एजेन्सी और सराफीका काम होता है।

(२) जयपुर—शिवप्रसाद गौरीशंकर जौहरी बाजार। इस दूकानपर बर्म्मा आइल कम्पनीकी एजेन्सी है।

(३) आगरा—बन्सीधर शिवप्रसाद बेलनगंज T. A Star इस दुकानपर बैंकिग हुण्डी चिट्ठी और कमीशन एजेन्सीका काम होता है।

(४) इन्दौर— मेसर्स बन्सीधर खेतान, T. A Star इस दुकानपर बैंकिग, हुण्डी, चिट्ठी और आढ़तका काम होता है।

(५) साम्भर—मेसर्स बन्सीधर राधाकिशन T. A Star इस दुकानपर नमकका बड़ा भारी व्यापार होता है।

(६) जाम नगर—मेसर्स गङ्गाबख्श गुलाबराय, T. A Star इस दुकानपर चीनीका थोक व्यापार होता है।

———

# सेठ विहारीलालजी बैराठी कोड़ीवाले

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान बैराठ (जिला जयपुर)में है। आप अग्रवाल जातिके सज्जन हैं। इस फर्मको जयपुरमें स्थापित हुए करीब ३०-३५ वर्ष हुए। श्रीयुत विहारीलालजो ही के हाथोंसे इस फर्मकी स्थापना हुई और आपहीके हाथोंसे इस फर्मकी खूब उन्नति भी हुई। श्रीयुत विहारीलालजी धार्मिक और उदार विचारोंके सज्जन थे। जयपुरके व्यापारिक समाजमें आपका बहुत अच्छा प्रभाव था। आपका अभी कुछ मास पूर्व देहावसान हो गयाहै। जयपुरकी अग्रवाल पाठशाला गौशाला, हिन्दू अनाथालय, धन्वन्तरि औषधालय तथा अन्य सभी संस्थाओंमें आपके यहांसे सहायता पहुंचती रहती है।

इस समय इस फर्मके मालिक सेठ विहारीलालजीके पुत्र सेठ लक्ष्मीनारायणजी हैं। आपकी फर्मका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

( १ ) जयपुर—मेसर्स विहारीलाल बैराठी, जौहरी बाजार—यहां बैंकिंग तथा हुण्डी चिट्ठीका काम होता है।

( २ ) जयपुर मेसर्स बिहारीलाल लक्ष्मीनारायण, काटन प्रेस—यहां रुईकी सीजनमें कपास और रुईका व्यवसाय तथा इसकी आढ़तका काम होता है।

---

# जौहरी

## मेसर्स कान्तिलाल छगनलाल ज्वैलर्स

इस फर्मके मालिकोंका मूल निवास स्थान मोरवी (काठियावाड़)में है। आप ओसवाल जातिके स्थानकवासी सम्प्रदायको माननेवाले है। यहां इस दुकानको खुले हुए करीब २५ वर्ष हुए। यह फर्म पहले मोनशी अमुलकके नामसे व्यवसाय करती थी। लेकिन जब सब भाइयोंका हिस्सा बॅटा तव यह दुकान सेठ छगनलाल भाईके हिस्सेमें आगई। तभीसे इस दुकानपर मेसर्स कान्तिलाल छगनलालके नाम से व्यवसाय होता है।

इस समय इस दुकानका सञ्चालन सेठ छगनलाल भाई करते हैं आप बड़े सज्जन, शिक्षित और सुधरे हुए विचारोंके सभ्य पुरुष हैं। स्थानकवासी जैन कान्फ्रेंसमें आप हमेशा भाग लेते रहते हैं। जिस समय महात्मा गांधीका खादी आन्दोलन चलता था उस समय आपने उसमें बड़े उत्साहसे



स्व०सेठ बिहारीलालजी वैराठी कोड़ीवाले जैपुर



सेठ धौंकलजी लड़ीवाले (नारायणजी महादेव) जैपुर



श्री० लक्ष्मीनारायणजी S/o बिहारीलालजी वैराठी जैपुर



सेठ छगनलाल भाई ( मे० कान्तिलाल छगनलाल ) जैपुर



श्रीयुत कान्तिलाल भाई S/o छगनलाल भाई जैपुर



श्रीयुत कुसुमचन्द्र S/o सेठ छगनलाल भाई जैपुर

# मनासा

यह इन्दौर राज्यके रामपुरा भानपुरा जिलेका एक अच्छा स्थान है। यहां पहिले अफीमका बहुत अच्छा व्यापार होता था। इस स्थानसे नीमच और पीपलिया तक सड़कें गई हैं। इसके पास ही पड़दां नामक स्थानमें लोहेके ताले व कड़ाहीका बहुत काम होता है। अफीमके व्यापारके बन्द हो जानेसे यहांका व्यवसाय भी श्रीहीन हो गया है। इस स्थानके आसपास अजवाइनकी बहुत पैदावार होती है। जो नीमच स्टेशनके द्वारा वाहर भेजी जाती है। यहांके व्यवसाइयोंका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है।

## मेसर्स पृथ्वीराज प्रभूलाल

इस फर्मके मालिक बहुत समय पूर्व मारवाड़में रहते थे। वहांसे ये करेड़ा (मेवाड़)में रहे। मेवाड़से करीब १५० वर्ष पूर्व सेठ पृथ्वीराजजी यहां आए। और बहुत मामूली स्थितिसे आपने व्यापार आरम्भ किया। आपके बाद आपके पुत्र प्रभूदयालजी और हरकिशनजीने कारोबार सम्भाला। इनके बाद सेठ हरकिशनजीके पुत्र सीतारामजीने इस दूकानके कामको सम्भाला। सेठ-सीतारामजी के तीन पुत्र वालमुकुन्दजी, जगन्नाथ जी और सुन्दरलालजीमेंसे वालमुकुन्दजी, सेठ प्रभूलालजीके यहां गोदी रख दिए गए हैं।

वर्तमानमें इस दूकानके मालिक सेठ शिवनाथजी तथा इनके पुत्र विश्वनाथजी हैं। आपकी ओरसे मनासेमें अच्छी लागतसे एक मन्दिर बना हुआ है। आपका यहांपर एक बगीचा भी है। वर्तमानमें आपकी दुकानका व्यापारिक परिचय इस प्रकार है।

मनासा—पृथ्वीराज प्रभूलाल—यहा रूई, गल्ला, हुण्डी चिट्ठी आदिका घरू व आढ़तका काम होता है।

---

### रूई और गल्लेके व्यापारी

(कमीशन एजंट)

किशोरदास जगन्नाथ
चतुर्भुज देवजी
नगजीराम श्रीनिवास
पृथ्वीराज प्रभूलाल
पृथ्वीराज हरकिशन
पृथ्वीराज सीताराम
रामबल्श रामलाल

### कपड़ेके व्यापारी

वासीलाल फूलचन्द
सुखजी बोथलाल

### चांदी सोनेके व्यापारी

किशोरदास जगन्नाथ
चतुभुज देवजी

### असगन्ध-अजवायनके व्यापारी

श्रीलाल रत्तीचन्द